(अग्रगामिन्) आगे चलनेवाला, सरदार, मुख्य
(अग्रिम) अगिला, पेशगी
(अघखानि) पापकी खानि, पापी, गुनहगार
(अघटित) असम्भाव्य, अनहोनी, गैर मुमकिन
(अघासुर) राक्षस, जो कंसके यहां रहताथा
(अघोर) जो दारुण नहो, शान्त
(अंकविद्या) गणितशास्त्र, हिसाब
(अंकित) चिह्न कियाहुआ, चिह्नित
(अंगजनित) शरीरसे उत्पन्न
(अंगण) आँगन
(अंगन्यास) मन्त्रोच्चारण पूर्वक अंगोंको स्पर्श करना
(अंगपक्ष) सहायक, सहायता करने वाला
(अंगांगिभाव) गौण, मुख्यभाव, बाहमीमदद
•(अंगिरस) बृहस्पति, देवताओं का गुरू
(अंगिन्) अङ्गवाला, शरीरी, प्राणी
(अंगुल) आठ जौ का नाप, अंगुली
(अंगुलित्राण) अंगुलियों का रक्षा करनेवाला, दस्ताना
(अचञ्चल) जो चञ्चल न हो, स्थिर कायम
(अचिर) शीघ्र, जल्द
(अजय) जिसको कोई न जीतसके जिसकी जीत न हुईहो
(अजर) जिसको कभी बुढ़ापा न हो सदाजवान रहनेवाला
(अजामिल) एक बड़ापापी ब्राह्मण
(अजीर्ण) अपच, बदहज़मी
(अज्ञात) बेजाना हुआ, बे समझा हुआ
(अज्ञान) जिसको ज्ञान नहीं, मूर्ख, बेवकूफ
(अज्ञानता) बेवकूफी, मूर्खता
(अज्ञानिन्) नादान, बेसमझ, अज्ञ
(अञ्चल) आँचर, कपड़ेका किनारा
(अटन) भ्रमण करना, घूमना
(अटल) जो हटाये न हटे, स्थिर पायदार
(अटवि) बन, जंगल
(अट्टहास) बहुत जोरसे हँसना,
(अट्टालिका) अटारी, छत
(अणुमात्र) बहुत छोटा, ज़रासा
(अण्डकटाह) ब्रह्माण्ड, संसार
(अतः) इससे, लिहाज़ा
(अतएव) इसीलिये, पस
(अतत्वज्ञ) सिद्धान्तको न जानने वाला, बेसमझ
(अतत्वज्ञता) नासमझी
(अतनु) शरीरसे रहित, बड़ा, दीर्घ कामदेव
(अतंद्रित) आलस्य रहित, तेज़
(अतल) अथाह, पृथ्वी के सात लोकों में से पहिला लोक

(अतिकाय) जिसका शरीर बहुत लम्बा चौड़ा हो
(अतिक्रान्त) व्यतीत, लांघाहुआ
(अतिथिभक्त) अतिथि पूजक, महिमान की खातिर करनेवाला
(अतिसार) उदर रोग, संग्रहणी, पेट की बीमारी
(अतीत) भूत, गुजरा हुआ
(अतुल) बेतौल, बेशुमार, अप्रमाण
(अत्याचार) अनीति, बेइन्साफी
(अत्युक्ति) बहुत बढ़कर कहना, एक अलंकार की संज्ञा
(अत्र) यहां, इस जगह
(अत्रि) ब्रह्माका बेटा, एक ऋषि
(अदन) भोजन करना, खाना
(अदनीय) खाने की चीज, भोज्य
(अदार) स्त्री रहित, रंडुआ
(अदिति) देवतावों की माता, दक्ष की बेटी, कश्यप मुनि की स्त्री
(अदूरदर्शिन्) बेवकूफ, स्वल्प दृष्टि
(अदृश्य) जो देखने में न आवे, अगोचर
(अदेय) न देनेके योग्य
(अद्यापि) अबभी
(अद्यावधि) अबतक, अभीतक
(अद्वितीय) अकेला, एकही, अनुपम
(अद्वैत) जिसके तुल्य दूसरा नहीं, बेमिसाल
(अधर्म) पाप, गुनाह, बुराकरम
(अधर्मिन्) अपराधी, मुजरिम, दुष्ट
(अधस्) नीचे, तले
(अधर्मिक) पापी, दुष्ट, बुरा काम करनेवाला
(अधिकरण) आधार, आसरा, सातवां कारक
(अधिकारिन्) मालिक, स्वामी, वारिस
(अधिपति) प्रभु, स्वामी
(अधिमास) मलमास, लौंद का महीना
(अधिरूढ़) आरूढ़, सवार
(अधिवासन) रहने की जगह, सकूनत
(अधिवेशन) सभा, इजलास, दरबार
(अधिष्ठाता) मुखिया, अगुआ, अध्यक्ष
(अधीत) पढ़ाहुआ, पठित
(अधीति) अध्ययन, पढ़ना, ख्वांदगी
(अधीनता) मातहती, तावेदारी
(अधीरता) उतावली, बेसबरी
(अधीश) महाराज, शाहनशाह, स्वामी
(अध्यवसाय) व्यापार, उद्यम, रोजगार
(अध्यापक) पढ़ानेवाला, गुरु, पाठक
(अध्यापन) पढ़ाना, पाठन
(अध्याय) सर्ग, पर्व, परिच्छेद, प्र-

करण, घाव
(अध्यासीन) बैठाहुआ
(अनख) नखहीन, जिसके नाखून न हों
(अनघ) निष्पाप, पापरहित, बेगुनाह
(अनन्य) जिसके दूसरा न हो
(अनपत्य) जिसके लड़का, लड़की कोई न हो, लावल्द
(अनभिज्ञ) अज्ञ, नादान, नावाकिफ
(अनर्थ) हानि, नुकसान
(अनवद्य) दोषरहित, बेगुनाह, निरपराध
(अनवस्थित) गाफिल, अस्वस्थ, बेखबर
(अनाथ) लावारिस, अशरण, यतीम
(अनाथालय) मुहताजखाना, दीनागार
(अनादर) अपमान, बेइज्जती
(अनायास) सुख, विनापरिश्रम, आसानी
(अनाहार) उपोषण, लंघन, फ़ाकाकशी
(अनित्य) नश्वर, नाशहोनेवाला, सदा न रहनेवाला
(अनियत) अनिश्चित, इत्तिफ़ाकिया
(अनिर्वचनीय) अकथनीय, जो किसीप्रकार वर्णन न कियाजाय
(अनिष्ट) दुःख, अप्रिय, बेचाहा
(अनीह) चेष्टारहित, आलसी
(अनुकरण) नकलकरना, अनुहार
(अनुकूल) कृपालु, मेहरबान, मुवाफिक
(अनुगामिन्) पीछे चलनेवाला, सहायक
(अनुगृहीत) उपकृत, अहसानमन्द
(अनुचरी) दासी, लौंडी
(अनुजा) छोटीबहिन, कनिष्ठ भगिनी
(अनुज्ञा) आज्ञा, अनुमति, हुक्म
(अनुतप्त) दुःखी, गमगीन,
(अनुदिन) प्रतिदिन, हररोज़
(अनुनय) विनय, मनाना
(अनुनासिक) जिन अक्षरोंका उच्चारण नाकसेहोवे अक्षर जैसे ञ, म, ङ, ण, न
(अनुपम) उपमारहित, अनूप, बेनज़ीर
(अनुपयुक्त) अनुचित, ना मुनासिब
(अनुपल) प्रतिक्षण, हरवक्त
(अनुपात) तुल्यसम्बन्ध, अनुमान
(अनुपान) औषधी के अनुकूल पथ्य
(अनुमत) अनुज्ञात, जिसको

सलाह दी गई हो
(अनुमान) परामर्श जन्यज्ञान, अन्दाज़ा, तखमीना, अटकल
(अनुमित) अनुमान, कियागया, अटकलागया
(अनुमेय) अनुमान करनेके योग्य, अन्दाजके लायक
(अनुमोदन) अभिनन्दन, प्रशंसा करना, ताईदकरना
(अनुयायिन्) पीछे चलनेवाला, दास, सेवक, नौकर
(अनुयोजन) पराजित, व्यवहार को पुनः सभामें प्रविष्ट करना, अपील करना
(अनुयोक्तृ) जो व्यवहारको सभा में प्रविष्ट करे वह मुद्दई अपीलाएट
(अनुयोजक) जो व्यवहार को सभा में प्रविष्ट करे वह मुद्दई अपीलाएट
(अनुयोज्य) जिसपर मुकद्दमा दायर किया जाय वह मुद्दाअलेह, प्रत्यभियोगी
(अनुरक्त) स्निग्ध, प्रेमी, आशिक, आसक्त
(अनुराग) प्रेम, मुहब्बत
(अनुरागिन्) मुहब्बती, स्नेही
(अनुरोधित) प्रतिबद्ध, कैदी, बँधुवा, अनुवर्त्ती
(अनुरूप) सदृश, तुल्य, समान
(अनुलेप) उबटन लगाना, तेललगाना, सुगन्ध द्रव्यका अंगों में लगाना
(अनुलेपन) उबटन लगाना, तेल लगाना, सुगन्ध द्रव्य का अंगों में लगाना
(अनुलोम) सीधा, यथाक्रम
(अनुवाद) पुनः पठन, उल्था करना, तर्जुमाकरना
(अनुवृत्ति) सेवा, मार्ग, ज़रिया
(अनुवन्दना) सहानुभूति, हमदर्दी
(अनुशासक) शिक्षा देनेवाला, आज्ञा देनेवाला, हाकिम
(अनुशासन) आज्ञा, हुक्म
(अनुशीलन) अभ्यास करना
(अनुष्ठान) आरम्भ, किसी कार्य को करना
(अनुसन्धान) सोचना, अन्वेषण, तलाश करना, तहकीकात
(अनुस्वार) अक्षर के ऊपर की बिन्दी
(अन्तरङ्गमित्र) सुहृद, दिली दोस्त जिससे अपना सब हाल कहा जाय
(अन्तरङ्गसभा) छोटीसभा जिसमें

चुने २ सभ्यहों

(अन्तरित) मध्यम, बीच का
(अन्तरितकृषक) जो असामी काश्तकार से खेत लेकर जोतै शिकमी काश्तकार
(अन्तर्पट) तिरस्करणी परदा
(अन्तर्वृत्ति) मानसिक भाव, दिली हाल
(अन्तर्हित) निलीन, छिपाहुआ, अलख
(अन्त्रावली) अँतड़ियों का समूह
(अन्धकूप) जिसमें पानी न हो और घास पात जम गये हों वह कुआं
(अन्धपरम्पराग्रस्त) प्राचीन आचरणमें फँसा हुआ, क़दीमरस्मों में मुब्तिला
(अन्नप्राशन) एक संस्कार जिसमें पैदायश से छठे महीने शुभ मुहूर्त्त में लड़केको अन्न खीर खिलाते हैं
(अन्योन्याश्रित) परस्पर सम्बद्ध, एक दूसरे के साथ सम्बंध रखनेवाला
(अन्वय) वाक्य में क्रियाकारकका सम्बन्ध, वंश, कुल
(अपकर्ष) अनादर, न्यूनता, खींचना
(अपकीर्त्ति) अपयश, बदनामी,

बुराई

(अपनीत) दूरीकृत, दूरकिया गया, हटाया गया
(अपरिष्कार) अशुद्धता, मैलापन
(अपवाहन) एक जगहं से दूसरी जगह लेजाना, धोखा देना
(अपशकुन) अशुभ सूचक चिह्न, असगुन
(अपहरण) हरलेना, कुर्की
(अपादान) विभाग, व्याकरण का पांचवां कारक
(अपाय) अलग होना, नाश, विगाड़, हानि
(अपूर्ण) सबनहीं, थोड़ा, असम्पूर्ण
(अपेक्षा) निस्बत, आशा, परवाह आकांक्षा, जरूरत
(अप्रतिहित) बेरोक टोक, नाशरहित
(अप्रीतिकर) निठुर, बेमुहब्बत
(अभिगमन) समीप जाना
(अभिप्रेत) अभिमत, पसंद, मुराद
(अभिमर्षण) परदाराभिगमन, दूसरे की स्त्री के पासजाना, स्पर्शकरना, छूना
(अभियुक्त) प्रत्यर्थी, मुद्दाअलेह
(अभियोग्य) प्रत्यर्थी, मुद्दाअलेह
(अभियोगिन्) अर्थी, मुद्दई
(अभियोजक) अर्थी, मुद्दई
(अभिराम) मनोहर, सुन्दर, प्यारा

(अभिलाषा) इच्छा, कामना, चाह
(अभिषिक्त) तिलक किया हुआ, गद्दीनशीन
(अभिसन्धान) सन्धि, मेल, कपट
(अभूतपूर्व) जो पहिले कभी न हुआ हो, अद्भुत, अजीब
(अभ्यस्त) मश्क किया हुआ,
(अभ्यागत) अतिथि, पाहुन, मेहमान
(अमोघ) सफल, जो निष्फल-व्यर्थ, न हो
(अम्बक) नयन, आंख
(अम्बुद) जलद, मेघ, अब्र
(अम्बुधि) समुद्र, अम्भोनिधि
(अयुक्त) अनुचित, अयोग्य, नामुनासिब
(अयुत) दशसहस्र, १० हजार
(अरुचि) अनभिलाष, नफ़रत
(अरुणचूड) मुर्गा, कुक्कुट
(अरुणशिखा) मुर्गा, कुक्कुट
(अरुणोदय) प्रातःकाल में ललाई का निकलना
(अर्चक) पूजा करनेवाला, पूजक, सेवक
(अर्चित) पूजागया, सेवित, पूजित
(अर्थकारिन्) धन पैदाकरनेवाला, उपयोगी, मुफीद
(अर्थात्) यानी, अर्थसे
(अर्धचन्द्र) आधा चन्द्रमा, आधा बिन्दु, (ᐟ) गलहस्त, गर्दनियाँ
(अर्पण) समर्पण, सौंपना
(अर्हत्) बौद्ध, जैनी, बौद्धमतानुयायी, किसी एक ऋषिका नाम
(अलौकिक) इस लोकमें न होने वाला, अद्भुत, अजूबा
(अवकाश) अवसर, मौक़ा, फ़ुरसत
(अवगुण) दोष, औगुण, बुराई
(अवतार) प्रादुर्भाव, प्रकटहोना, सीढ़ी
(अवधान) समझना, ध्यानदेना, मुखातिबहोना
(अवधीरित) असत्कृत, अनादृत, अपमान कियागया
(अवनति) न्यूनता, घटती, तनज्जुली
(अवन्तिका) उज्जैन, मालवादेश की राजधानी
(अवलम्ब) सहारा, आधार, भरोसा
(अवलम्बन) सहारा, आधार, भरोसा
(अवलेह) चटनी
(अवलोकन) ईक्षण, दर्शन, नज़र, देखना, मुलाहिज़ा करना
(अवश) अधीन, बेबश, बे इख़्तियार
(अवशिष्ट) बचा, बाक़ी, परिशिष्ट

(अवसन्न) श्रान्त, थकाहुआ, उदासीन, रंजीदः
(अवस्थित) स्थित, ठहराहुआ, टिकाहुआ
(अवहित) निश्चित, सावधान, तहदिल
(अविकारिन्) जिसमें, विकार खराबी न पैदाहो, अविकृत, वेऐव
(अविवेक) अविचार, मूर्खता, वदतमीज़
(अव्यस्थित) अनिश्चित, तरल, चञ्चल
(अशक्त) असमर्थ, दुर्बल, कमज़ोर
(अशक्य) जो न होसके, ग़ैरमुमकिन, असम्भव
(अशंक) निःशंक, निडर, वेखौफ़
(अशिक्षित) अविनीत, जिसने शिक्षा, तालीम न पायाहो, अनसीख
(अशुद्ध) अपवित्र, नापाक, अशुचि, ग़लत
(अशुद्धता) अशुद्धि, नापाकी, अपवित्रता, ग़ल्ती
(अशोक) शोकरहित, सुखी, खुश, अशोकवृक्ष
(अश्वतर) खच्चर, जो घोड़ी और गधे से पैदाहुआ हो
(अश्वपति) अश्ववार, सवार, घोड़े का मालिक
(अश्वमेध) यज्ञ विशेष
(अश्वशाला) अस्तबल, मन्दुरा
(अश्वशिक्षक) घोड़ों को सिखाने वाला, चाबुकसवार
(अश्वसेवक) अश्वकी सेवा करने वाला, साईस
(अष्टधातु) आठ प्रकारकी धातु, सोना, चांदी, तांबा, कांसा, पीतल, रांगा, लोहा, सीसा
(अष्टसिद्धि) आठप्रकारकी सिद्धि, अणिमा, जिसके बल से बहुत छोटा बनजाय, महिमा, जिसके बलसे बहुत बड़ा बन जाय, गरिमा, जिसके बल से बहुत गरू, वजनी, होजाय, लघिमा, जिसके बलसे बहुत लघु, हलका बन जाय, प्राप्ति, जिसके बलसे बहुत दूरकी भी वस्तु मिलजाय, प्राकाम्य, जिसके बलसे हरएक मनुष्य के मनोरथ को पूरा करसकै, ईशित्व, जिसके बल से सब ऐश्वर्य उपस्थित हैं, वशित्व, जिसके बल से सब प्राणी वशीभूतरहैं,

(असमशर) पञ्चबाण, कामदेव
(असत्यवादिन्) असत्य,झूंठबोलने वाला,अनृत भाषी
(असह्य) दारुण, जो न सहाजाय, कठोर, बेबरदाश्त
(असाध्य) जो किसीप्रकार सिद्ध न हो, लाइलाज
(असूयक) गुण में दोष निकालने वाला, निन्दक, बुराई करनेवाला
(अस्तव्यस्त) उलटा पुलटा, विपर्यस्त, इधरका उधर
(अहल्या) गौतममुनि की स्त्री
(अहिंसा) जिसकर्मसे प्राणियों का वध न हो, दया
(अहिफेन) अफीम

(आ)

(आकर्णित) सुनागया, श्रुत
(आकर्षण) खींचना
(आकांक्षा) इच्छा, चाह, ख्वाहिश
(आकांक्षिन्) अभिलाषी, चाहनेवाला
(आकाशवृत्ति) अनियत जीविका जिस जीविका का निश्चय न हो, बेकयाम रोज़ी
(आकाशवाणी) आसमानकी आवाज, अशरीरिणीवाक
(आकुञ्चन) संकोचन, सिकोड़ना, समेटना
(आक्रमण) दबालेना, हमलाकरना
(आख्यान) वृत्त, इतिहास, कथा, दास्तान
(आगन्तृ) आनेवाला, विना जान पहिचान के जो कोई मकान पर आजावे
(आगन्तुक) आनेवाला, विना जान पहिचान के जो कोई मकानपर आजावे
(आग्रह) अच्छीतरहसे ग्रहणकरना निर्बन्ध, हठकरना, जिद्दकरना
(आघात) मारना, चोट
(आघूर्णन) अवगूरण, घूरना
(आचरण) चालचलन, व्यवहार, बर्त्ताव
(आच्छादित) ढँकाहुआ, आवृत, मूंदाहुआ
(आच्छन्न) ढँकाहुआ, आवृत, मूंदाहुआ,
(आजीविका) जीविका, वृत्ति, रोज़ी
(आज्ञापन) इत्तिलादेना, विज्ञापन जताना, आज्ञादेना
(आज्ञापत्र) आज्ञाक पत्र, कागज लिखित आज्ञा, हुक्मनामा
(आतङ्क) भय, सन्ताप, रुजा, रोग
(आतुर) व्याधिपीड़ित रोगी, व्याकुल, घबराया
(आत्मघात) खुदमरना, आत्महत्या, अपने आप मरजाना
(आदर) सन्मान, इज्जत, खातिर
(आधान) स्थापन करना

(आधिक्य) अधिकता, बहुताई, अधिकाई
(आधिपत्य) प्रभुत्व, अधिकार, अख्तियार
(आन्दोलन) हिलाना, झूलना, हलचल
(आप्त) हित, यथार्थवक्ता
(आभा) दीप्ति, चमक, रोशनी कान्ति
(आभूषण) गहना, जेवर, अलंकार
(आय) लाभ, आमदनी, फायदा
(आयास) परिश्रम, मिहनत
(आरब्ध) प्रारम्भ कियाहुआ, उपक्रान्त
(आराति) वैरी, दुश्मन, शत्रु
(आराधन) सेवन, शुश्रूषण, सेवा करना, इबादत
(आरोपण) स्थापितकरना, कायम करना
(आलपनीय) सम्भाषणयोग्य
(आलिङ्गन) कण्ठाश्लेष, गले से लगाना, प्यारसे मिलना
(आलेख्य) चित्र, तसवीर
(आलोडन) मन्थन, मथना, मार्गण तलाशकरना, ढूंढ़ना
(आवरण) आच्छादन, ढकना
(आवर्जन) अवरोधन, रोकना, मनाकरना
(आवाहन) मन्त्रोच्चारण पूर्वक देवताओं को बुलाना
(आविर्भाव) प्रकट होना, प्रादुर्भाव
(आविष्कार) आविर्भूति, प्रकटहोना
(आवेदन) निवेदन, वक्तव्य, गुजारिश
(आवेद्यसंग्रह) निवेद्यपत्र, जिसमें ज़मींदार लोग अपनास्वत्व राजसभा में दाखिल करते हैं, वाजिबुलअर्ज़
(आवेश) मान, घमण्ड, प्रवेश
(आशुतोष) शीघ्रप्रसन्न होनेवाला महादेव
(आश्रयस्थान) आलम्ब, सहाराकी जगह
(आश्रित) आयत्त, शरणप्राप्त, ताबेदार
(आश्वासन) तसल्ली देना, भरोसा देना, प्रबोधन
(आसीन) स्थित, बैठाहुआ
(आस्तिक) वेदान्तवाक्य, ईश्वर, गुरू परलोक में श्रद्धा या विश्वासकरनेवाला पुरुष
(आस्वाद) रस, स्वाद, जायका, मजाद
(आहुति) मन्त्रपढ़कर देवताओं के नामसे आगि में हुनना
(आह्निक) दिन में जो कियाजाय, सन्ध्या, तर्पण, बलिवैश्व इत्यादि

(आह्लाद) खुशी, हर्ष, आनन्द

(इ)

(इक्षुरस) ऊखकारस
(इत्थम्) इसप्रकार, इसतरह
(इन्द्रजित्) इन्द्रको जीतनेवाला, मेघनाद, रावणकापुत्र
(इन्द्रप्रस्थ) दिल्ली, हस्तिनापुर
(इन्द्रवधू) इन्द्रकी रानी, इन्द्राणी, वीरबहूटी
(इष्टदेव) जिस देवताको स्वयं मानताहो वह देवता

(ई)

(ईक्षक) दिखैया, देखनेवाला, नाज़िर
(ईक्षित) देखाहुआ, दृष्ट, अवलोकित
(ईदृश) ऐसा, इस तरह का इस भांति का
(ईदृक्ष) ऐसा, इस तरह का इस भांति का
(ईप्सा) पानेकी इच्छा, लिप्सा
(ईप्सित) जिस चीजके पानेकीइच्छा कीगईहो, वह चीज
(ईहा,) चेष्टा, उपाय, यतन

(उ)

(उग्रस्वभाव) क्रूर, कठोरचित्त, संगदिल
(उग्रसेन) जिसकी सेना वड़ीभयानकहो, मथुरा का राजा कंसका पिता
(उग्रस्वर) जिसका ऊंचास्वर आवाज़ हो, वहपुरुष, ऊंची आवाज़ बोलना
(उच्चारण) आवाज़
(उच्छिन्न) कटाहुआ, कृत्त, निर्मूल
(उच्छिष्ट) भोजनके पीछे जो थाली में पड़ारहजाताहै, जूंटा
(उच्छेद) विनाश, काटना, बरबादी
(उज्ज्वलन) जलना, बरना, चमकना
(उड्डीयमान) उड़ताहुआ,
(उडुगण) तारोंका समूह, तरई
(उत्कण्ठित) अभिलाषी, चाहनेवाला ख्वाहिशमन्द
(उत्कर्षता) उत्तमता, श्रेष्ठता, बड़ाई
(उत्कृष्ट) श्रेष्ठ, बड़ा, उत्तम, अच्छा
(उत्खात) उखाड़ागया
(उत्तीर्ण) पारङ्गत, कामयाब
(उत्तेजक) प्रेरणा करनेवाला, हौंसला, बढ़ानेवाला
(उत्तेजना) तेज़करना, तीक्ष्णीकरण, भड़काना
(उत्तोलन) तौलना, उन्नय, ऊपर को उठाना
(उत्पाटन) उखाड़ना, उन्मूलन
(उत्प्रेक्षा) भावना, मानना, एक अलंकारका नाम
(उत्सर्ग) त्याग, दानदेना, समर्पण करना
(उदग्र) ऊँचा, उच्च, तीक्ष्ण, तेज
(उदरम्भरि) अपनाही पेटपालनेवाला, पेटू
(उदाहरण) निदर्शन, मिसाल, दृष्टांत

(उदीरण) कथन, कहना
(उद्देश) अभिप्राय, प्रयोजन, अर्थ, मतलब
(उद्यानपाल) बागवान, माली, वाटिकारक्षक
(उद्योत) प्रकाश, रोशनी
(उन्नति) वृद्धि, बढ़ती, तरक्की
(उपगम) अंगीकार, कबूल करना, स्वीकारकरना, पासजाना
(उपचार) उपाय, सामग्री, सामान, दवा, चिकित्सा
(उपजीविन्) किसीकेसहारे जोजीता हो, आश्रित, आसरागीर
(उपदंश) जहरीला जानवर, सांप, बीछू का काटना, गर्मी का आजा
(उपदेश) शिक्षा, सिखाना, नसीहत, सीख, व्याख्यान
(उपदेशक) शिक्षक, सिखानेवाला व्याख्यान देने वाला, ल्यक्चरर
(उपद्वीप) छोटे २ टापू, द्वीप
(उपनयन) यज्ञोपवीत, संस्कार, उपनीति, जनेऊ
(उपनेत्र) चश्मा, ऐनक
(उभयपक्षीय) दोनों तरफका, तर्फैन
(उपयोग) काममें लाना, इस्तेमाल
(उपयोगिन्) सहायक, सहायताकरने वाला, मददगार, उपकारक
(उपशम) शान्ति, समता, इन्द्रियोंको अपने वश विषयों से खींचकर रखना, इन्द्रिय निग्रह
(उपस्थान) हाजिरी, सेवा, स्तव, स्तुति करना
(उपस्थित) वर्त्तमान, मौजूद, हाजिर
(उपहास) निन्दाकेसाथ हँसी करना
(उपार्जन) संग्रह करना, इकट्ठा करना, सञ्चय
(उपेक्षित) त्याग कियाहुआ, छोड़ा हुआ, परित्यक्त
(उरगाद्) सर्पोंका खानेवाला, गरुड़, मयूर
(उरगारि) सर्पोंका शत्रु, दुश्मन, गरुड़
(उल्लङ्घन) लांघना, विपरीत करना उत्क्रमण, फांदिजाना
(उल्लास) हर्ष, खुशी, अध्याय, परिच्छेद
(उल्लेख) अच्छालेख, वर्णन, बखान एक अलंकार का नाम

(ऊ)

(ऊर्द्ध्वबाहु) जो तपस्वी सदाहाथ को ऊंचारक्खे, ऊर्द्ध्वबाहू
(ऊहा) वितर्क दलील

(ऋ)

(ऋणपत्र) कर्जदेनेकी तिथि मिती जिसमें लिखी जातीहै, तमस्सुक

(ऋणमुक्तपत्र) फ़ारिग़ख़ती
(ऋणिन्) क़र्ज़दार, अधमर्ण, देन-दार
(ऋतुराज) वसन्त, ऋतु, मौसम, बहार
(ऋतुस्नान) स्त्रियों का मासिक स्नान
(ऋष्यमूक) एक पर्वत जो किष्किन्धापुरी के पासहै
(ॠ) देवता, दानव, की माता महादेव, भैरव, राक्षस

(ए)

(एकचित्त) सावधान, निश्चिन्त जिसका मन एक विषय पर जमाहुआ हो
(एकत्र) एकजगह
(एकधा) एकप्रकारसे, एकतरहसे
(एकरस) जो सर्वकाल एकसारहै
(एकाक्ष) एक आंखवाला, काना
(एतादृश) इसतरहका, ऐसा
(एतावत्) इतना, इतनी

(ऐ)

(ऐरावती) एक नदीका नाम जो लाहौरके पास बहती है, ब्रह्मादेशमें जो नदी बहती है उसका नाम

(औ)

(औषधालय) दवाख़ाना, अस्पताल

(क)

(कटिबद्ध) कमरबांधे हुये, तय्यार, मुस्तैद
(कठिनता) कठोरता, कठिनाई, दिक़्क़त
(कण्ठस्थ) कण्ठमें स्थित, बरज़बान, वाचोविधेय
(कंठ्य) जोवर्ण कण्ठसे निकलताहो
(कण्डन) कांड़ना, मर्दना, मींजना
(कण्डनी) कॉंड़ी, उखली
(कतम) कौन २
(कतिपय) कईएक, चन्द, थोड़ा
(कथक) कहनेवाला, कथाबांचनेवाला, पौराणिक
(कदाचित्) कभी, किसी वक्त
(कदापि) कभी, किसी वक्त
(कनकाचल) सोनेकापहाड़
(कपटिन्) वञ्चक, छली, दग़ाबाज़
(कपर्दिका) काकिणी, कौड़ी
(कपालिन्) महादेव
(कपिकुञ्जर) बन्दरों में श्रेष्ठ
(कपिध्वज) जिसकी ध्वजा में वानरकीसी सूरतबनीहो, अर्जुन
(कमनीय) मनोहर, सुन्दर, सुथरा, सुहावन, दिलचस्प
(कमलापति) लक्ष्मीका भर्त्ता, नारायण
(कम्बुग्रीव) शंख के सदृश तीनि रेखायुक्त, तथा सुस्निग्ध सुन्दर ग्रीवा, गला जिसका हो, वह पुरुष

(करताली) हथेली वजाना
(करपाल) हाथकी रक्षा करनेवाला खड्ग, तरवार, दस्ताना
(करशाला) चुंगीघर, महसूल चुकने की जगह
(करालाकृति) जिसकी आकृति सूरत कराल, डरावनी हो भयानक, खौफनाक
(करुणायतन) करुणा दया के आयतन, स्थान, बड़ा रहम दिल, अतिकृपालु
(करुणार्द्र) दयासे आर्द्र, गीला, करुणा निधान
(कर्णवेध) संस्कार विशेप, कनछेदन
(कर्णवेधन) संस्कार विशेप कनछेदन
(कर्णाट) कर्णाटक देश
(कर्मेन्द्रिय) काम करनेवाली इन्द्रिय, हाथ, पैर, लिंग, गुदा, वाक्, ये पांच
(कलकण्ठ) जिसका मधुर स्वर, हो कोकिल, कोयल
(कलन) गिनना, संख्यान
(कला) सोलहवाँ अंश, हिस्सा, समय का हिस्सा, मिनट, चतुःषष्टि ६४ प्रकार की विद्या, जो आगे क्रम से वर्णन की जाती है,

१ (गान) ७ प्रकार के स्वर, तथा राग, और रागिनियोंको अच्छे प्रकार जानना और उनको अच्छी तरहअभ्यस्त याद करना.

२ (वाद्य) जै प्रकारके वाजा हैं उनको अच्छी तरह वजाना.

३ (नटन) नृत्य, नाचना.

४ (नाट्य) भूत पूर्व, पहिले के महाराजाओं के चरित को नाटक करके खेलना व दिखलाना, नकल करना.

५ (आलेख्य) चित्रकारी करना, तसवीर खींचना.

६ (बहुरूपधारित्व) विशेपक छेद्य समयानुसार, वक्त मुताविक, हरतरह का रूप धारण करना.

७ (तण्डुलप्रसूनवलि विकारक्रिया) समूचे चावल और पुष्पोंसे देवताओं के मन्दिर में चौकवगैरः वनाना.

८ (पुष्पशय्यानिर्म्माण) फूलों की शय्या, सेज वनाना, और फूलों के अनेक प्रकार के भूपण गहना वनाना.

९ (दन्त, वस्त्राङ्गरागादिनिर्माण) दाँतोंको सुगन्धित और स्वच्छसाफ करनेवाले अनेकप्रकार के मञ्जन, मिस्सी वनाना, समय २ के नेपथ्यपोशाक को जानना, स्त्रियों के अङ्गों में अनेक प्रकार के चित्र उरे-

हना और सुगन्धादि, इत्र, फुलेल द्रव्य का लेप करना.

१० (मणिभूम्यादिनिर्माण) ऋतु समय के अनुसार मकान वनाना जिसमें ऋतु के अनुसार सब सामग्री मौजूद रहै.

११ (शय्याविधान) विस्तर का बिछाना.

१२ (जलवाद्य) पानीका वाजा वजानाजलतरङ्ग.

१३ (उदकक्रीडा) जलका खेल, जलविहार जानना.

१४ (विचित्रविधान) क्लीव, नपुंसक बनाना, युवा, जवानको वृद्ध, वूढ़ावनाना.

१५ (मालाग्रन्थन) देवताओं के पूजन के लिये विविध भाँति के वस्त्र तथामाला वनाना.

१६ ( शेखरापीडयोजन ) पुष्पों से केशपाशको भूषित करना.

१७ ( नेपथ्यरचना ) देश तथा समय के अनुकूल पोशाक पहिनना.

१८ (कर्णपत्रभङ्गनिर्माण) हाथी दांत या शंख या और वस्तु से कर्ण भूषण वनाना.

१९ ( सुगन्धयोजन ) विविध भांतिके सुगन्धित, खुशवूदार चीज़ वनाना व लगाना.

२० ( भूषणयोजनम् ) अलङ्कार विधान, गहना पहिनना, या पहिनाना.

२१ (ऐन्द्रजाल) मायावी,वाजीगरकी तरह क्रीडा करना.

२२ ( रूपनिर्म्माणकौशलको ) कौचुमार योग वदसूरत को खूबसूरत वनाना

२३ (हस्तलाघव) काम में हाथ की सफाई

२४ (भोज्यविकार) अनेकप्रकार के भोजन रसोई, वनाने में चतुरता होशियारी.

२५ (पानक रस रागासवयोजन) हरतरहके पीने के लिये शरवत रस अर्क, आसव नशीली चीज़, भांग माजून, अङ्गूरी शराव वगैरः का वनाना

२६ ( सूची वाणकर्म ) सुई का काम, सीना वूटे काढ़ना, वाणकर्म, वाणका चलाना व वनाना.

२७ (सूत्रक्रीडा) तागासे चकई, व लट्टू वगैरः का नचाना या रंग विरंगा तागा दिखाना.

२८ (प्रहेलिका) जिसके शब्दों से और अर्थ हो और वास्तविक असलीमतलब कुछ औरही हो यथा जरैं वरैं ऐंठें लड़ें याहीमें स्वाहिं चैन। गली गली डोलत फिरैं कहे रसीले वैन १ नाच उलटिकै घोड़ाखाय २ इत्यादि वार्त्ता, कहानीको जानना.

२९ (प्रतिमाला) हरएक पशु, पक्षीकी बोली बोलना. या अन्तराक्षरी बैतबाजी जैसे शारदा शारदाम्भोजवदना वदनाम्बुजे ॥ सर्वदा सर्वदा स्माकं सन्निधिं सान्निधिं क्रियात् १ इस श्लोक के अन्तिमअखीरी अक्षर त से कोई श्लोक पढ़ना यथा ततोरावण नीतायाः सीतायाश्शत्रुकर्षणः ॥ इयेपपदमन्वेष्टुं चारणा चरिते पथि १ इत्यादि जानों॥

३० (दुर्वचक योगाः) दुष्ट, वञ्चक, ठग दगाबाज़लोगोंकी संगति सोहबत करना.

३१ (पुस्तकवांचनम्) शुद्ध सही शीघ्र जल्दी पुस्तक को बाँचना.

३२ (नाटकाख्यायिका दर्शनम् नाटक) दृश्यकाव्य, थियटर करिकै प्राचीन, पुरानी, कथा, इतिहास, कहानी, को दिखलाना, या देखना.

३३ (काव्यसमस्यापूर्त्तिः) जो कोई पुरुष कवित्त अथवा श्लोकका चौथाचरण देवै यथा "सूच्यग्रेकूपपट्कन्तदुपरिनगरी तत्रगंगाप्रवाहः" और कहै कि इसको तथा इसी प्रकारके और श्लोकका चौथाचरण को पूर्णकरो तब उसको पूराकरना यथा ॥ मन्त्रैस्सम्यक्प्रयुक्तैः सविधि गिरिभुवामौषधीनाम्प्रयोगैस्सारज्ञैस्त्वागुरूणाम् ॥ आयासैर्नीच पुंसाम्मालिनकुलजुषांशिष्टतेयं यदिस्यात् "सूच्यग्रेकूपपट्कन्तदुपरि नगरी तत्रगंगाप्रवाहः" इत्यादि.

३४ (पट्टिकावेत्रवाणविकल्पाः) नेवार, और बेंत, रज्जु, रस्सी से मोढ़ा, कुर्सी, कोच, पलँग वगैरह बीनना.

३५ (तर्ककर्माणि) तर्क, युक्ति, तरकीब से कामकरना.

३६ (तक्षणम्) बढ़ई का काम जानना या करना.

३७ (वास्तुविद्या) गृह, घर, मकान, बनाने की विद्या, कारीगरी, जानना, थवई का काम करना.

३८ (रौप्य, रत्नपरीक्षा) रौप्य, सोना, चाँदी, रत्न, जवाहिरात को पहिचानना, परखना.

३९ (धातु वादः) सुवर्णकार सोनारका काम जानना या करना.

४० (मणिरागाकरज्ञानम्) मणिराग मणियोंके रंगको तथा उन की खानि को जानना और पहिचानना.

४१ (वृक्षायुर्वेदयोगः) वृक्ष पेड़ दरख्त का आयुर्वेद, वैद्यक चिकित्सा, दवा, पालन, पोषणकरना, या उसका प्रकार जानना.

४२ (मेष,कुक्कुट,लवा,युद्धविधिः) मेष भेंड़ा, कुक्कुट मुर्गा, लवा तीतर,

की लड़ाई का प्रकार जानना व लड़ाना.

४३ ( शुकसारिकाप्रलापनम् ) सुआ सुग्गा, तोता सारिका, मैना को पढ़ाना यानी उन को बोलना सिखाना.

४४ (उत्सादनम्) शत्रु दुश्मनों को यत्न पूर्वक तरकीब के साथ उत्सादन उजाड़ देना, निकासिदेना.

४५ (केशमार्जन कौशलम् ) बालोंको मलना और कंघी करना, तथा तेल फुलेल लगाना इत्यादि कामों में कुशलता.

४६ (म्लेच्छित विकल्पाः)म्लेच्छ यवनादि की भाषा ज़बान,को जानना तथा उनके काम में आनेवाली चीजों को बनाना.

४७ (देश भाषा ज्ञानम्) सवदेश मुल्कोंकी भाषा बोल चाल सीखना.

४८ (पुष्पशकटिका ) लड़कों के खेलने के लिये फूलोंकी गाड़ी वगैरः बनाना.

४९ ( निमित्तज्ञानम् ) कुण्डली तथा प्रश्न तथा वर्त्तमान समय तथा अनेक प्रकार की अद्भुत वातों को देखकर भूत, भविष्यत्, का शुभाशुभ अच्छा बुरा फल नतीजा जान लेना व बतलाना.

५० ( यन्त्रमात्रिका) वशीकरण, युद्धादिक के लिये यन्त्र तावीज़ वगैरः बनाना तथा उसका प्रकार जानना.

५१ (धारणमात्रिका) बिना पढ़ी विद्याको भी एकहीवार सुनकर अवधारण याद रखना, स्मरण शक्ति को बढ़ाना, अवधान करना.

५२ (समवाच्यसमपाठ्यम्) किसी दूसरे आदमीका पढ़ना या बात चीत सुनकर चाहै उस भाषा को जानता भी न हो तथापि यथाश्रुत जैसा सुनै वैसा स्मरण रखना, या दूसरीबार उसीतरह पढ़जाना.

५३ ( मानसीकाव्यक्रिया ) मन से काव्य करना अर्थात् दूसरे के आशय, मतलब को बिना जनाये भी समझलेना.

५४ ( अभिधानकोशाः ) सब पदार्थों, चीजों का नाम जानना.

५५ (छन्दोज्ञानम्) छन्दके शास्त्र से अनेक प्रकार के छन्दों के भेद को जानना

५६ (क्रियाविकल्पाः ) जिसतरह बनै उस तरह से कार्य्य को सिद्ध करना.

५७ ( छलितयोगाः ) छलित, छल, कपट हरतरह की चालाकी सीखना अर्थात् ऐयारी करना.

५८ ( वस्त्रगोपनानि ) कपड़ों की रक्षा, हिफाज़त करना.

५९ (द्यूतविशेषाः) शतरंज, चौ-

पड़, ताश वगैरः अनेक प्रकार के जुआका खेल जानना, या खेलना.

६० (आकर्षक्रीडनम्) जुआ के खेल में भी इसतरह खेलना जिससे अपनी ही बाजी चौकसरहै इसबात में निपुणहोना.

६१ (बालकक्रीडनकानि) लड़कों के खेल को जानना या लड़कों के खेलने के लिये खिलौना बनाने जानना.

६२ (वैनायिकीज्ञानम्) राजादि कों को विनय, नम्रतासेप्रसन्न,खुश करने जानना.

६३ (वैजयिकीज्ञानम्) स्पष्ट विजय करना या विजय, जीत देने वाले देवताओं को वश करने की विद्याजानना.

६४ (वैयासकीव्यायामकीविद्या ज्ञानम्) व्यासादिकनके जो पुराण हैं उनको सब को जानना और व्यायाम कसरत इत्यादि नटविद्या को जानना.

(कलाधर) कलानिधि,चन्द्रमा, चांद
(कल्पतरु) इन्द्रके नन्दनवनमें एक ऐसावृक्षहै जो देवताओं के सम्पूर्ण मनोरथ को पूर्णकरताहै वह वृक्ष
(कल्पद्रुम) इन्द्र के नन्दन वन में एक ऐसा वृक्ष है जो देवताओं के सम्पूर्ण मनोरथको पूर्णकरता है वह वृक्ष
(कल्पित) बनायाहुआ, मानागया कृत्रिम, रचित
(कश्यप) एक मुनिकानाम, जिसने अपनी सृष्टिसे देवता,दैत्य राक्षस इत्यादि को उत्पन्न किया कश्य, मदिराकी भी संज्ञाहै, उसको जो पीवै सो पुरुष, शराबी, मद्यप
(काकतालीयन्याय) अनायास बिना परिश्रम या अनवसर वे मौके या दैवयोग से इत्तिफाकन, जो वस्तु मिलजाय, ऐसे समय पर कहाजाता है कि यह काकतालीय न्याय से प्राप्त हुआहै
(कांक्षा) इच्छा, अभिलाष, चाहना ख्वाहिश
(कापुरुष) खराब आदमी, नीचपुरुष
(कामकेलि) कामदेवका खेल, स्त्री पुरुषका एकान्त मिलाप, सुरत, मैथुन
(कामधेनु) एकतरह की गौ, जो सम्पूर्ण मनोरथको पूराकरती है

(कामना) मनोरथ, चाहना, ख्वाहिश
(कामरूप) इच्छानुसार जैसाचाहे तैसा रूप सूरत धारण करनेवाला मायावी
(कामातुर) कामदेवसे व्याकुल, मस्त, बड़ाकामीपुरुष
(कामार्त्त) कामदेवसे पीड़ित, कामुक, मस्त
(कामारि) कामदेवका शत्रु, महादेव
(कायिक) शरीर सम्बन्धी, देहके मुतअल्लिक़, शारीरिक
(कारागार) जेलखाना, बन्धनालय
(कार्पण्य) कंजूसी, कृपणता, सूमपना
(कार्याधिकारिन्) कारोवारका मालिक, कार्य्याध्यक्ष, मैनेजर
(कार्यकलाप) बहुतसाकाम
(कार्यदक्षता) काममें होशियारी, कार्यकौशल, कारगुजारी
(कार्यनिष्ठ) काम में लगाहुआ, कार्यासक्त, मशगूल
(कालक्षेप) समयको व्यतीतकरना, दिनकाटना
(कालनेमि) एक राक्षसका नाम, लंकाकी लड़ाईमें जब लक्ष्मणजी के शक्ति लगीथी उससमय संजीवनमूरि लेनेको जातेहुये हनुमान्जी को रास्ते में कपटमुनि बनकर जिसने छलना चाहाथा
(कालरात्रि) काल, मौतकीरात, नवरात्रकी सप्तमी तिथि
(किष्किन्धा) वालिवानर की राजधानी एक पुरी
(कीदृश्) कैसा, किसप्रकारका, किसतरहका
(कीदृक्ष) कैसा, किसप्रकारका किसतरहका
(कीर्तन) तारीफकरना, सराहना, यशोवर्णन
(कुकर्मन्) बुराकाम
(कुचकुड्मल) कुचकीकली, चूंची की ढेपुनी, चूचुक, कुचाग्र
(कुटुम्बिन्) गृहस्थ, घरवारी, खानदानी
(कुण्ठित) मुड़ाहुआ, खफाहुआ, लज्जित, आलसी, सुस्त
(कुतर्क) वेजह दलील
(कुदृष्टि) बुरी निगाह, बुरी निगाह से देखना, बदनज़र
(कुधर) पहाड़, अद्रि, पर्वत
(कुध्र) पहाड़, अद्रि, पर्वत
(कुपथ) खराबरास्ता, कुमार्ग

(कुपात्र) खराब वर्तन, दानदेने के अयोग्य ब्राह्मण
(कुपित) गुस्सावर, क्रुद्ध, नाराज़
(कुभार्या) बुरीस्त्री, लड़ाका
(कुमति) बुरी समझ, दुर्बुद्धि
(कुमुदबन्धु) चन्द्रमा
(कुम्भसम्भव) अगस्त्यमुनि
(कुम्भीपाक) एक नरकका नाम, जिसमें जलतेहुये तेल की कड़ाही में पापी लोग डालेजाते हैं
(कुयोग) बुरी सोहबत, कुसंगति
(कुरु) इन्द्रप्रस्थ, दिल्ली का एकपुरानाराजा जिसकावंश कौरव कहलाताहै
(कुरुक्षेत्र) कुरु राजा का क्षेत्र, जगह जहांपर कौरव और पाण्डवोंका युद्ध हुआथा
(कुरूप) बदसूरत आदमी, खराब सूरत
(कुलघातिन्) खानदानको बरबाद करने वाला, कुलनाशक
(कुलतारण) कुलको तारने वाला लायक़ लड़का, जिससे कुल सुशोभित होता है
(कुलद्रोहिन्) कुलवाले खानदानी लोगों का द्रोह, नाश चाहने वाला अर्थात् बुरे कर्मों से अपने वंश को बदनाम करनेवाला
(कुलधर्म) कुल, वंशका धर्म, आचरण वर्त्ताव, व्यवहार कुलाचार
(कुलपूज्य) वंशके सब लोग जिस की पूजा करतेहों कुल गुरु, पुरोहितकुलदेवता
(कुलक्षण) कुचाल, बुरेचिह्न जिस में हों वह पुरुष
(कुशलक्षेम) खैर सल्लाह कुशल मंगल, चैनचान
(कुशाग्रबुद्धि) कुशके अग्र, फुनगी के तुल्य जिसकी बुद्धि तेज़हो वह पुरुष, बड़ा बुद्धिमान्
(कुष्ठनाशिनी) कोढको नाश करनेवाली औषधि सोमराज वल्ली
(कुसुमशर) जिसके बाण फूलके हों वह, कामदेव
(कुसुमित) फूला हुआ, पुष्पित
(कुहक) कुटिल, कपटी, छली, फरेबी
(कूलद्रुम) नदी के किनारे पर उगे हुये वृक्ष, तटस्थवृक्ष
(कृतकार्य) जिसने काम को पूरा किया हो, कामयाब, कृत कृत्य

(कृतघ्न) उपकारको न माननेवाला, अहसान फ़रामोश
(कृतघ्नता) उपकार को न मानना, अहसान फ़रामोशी
(कृतज्ञ) नेकीको समझनेवाला, उपकारज्ञ, अहसानमन्द
(कृतवीर्य) एक राजाकानाम, जिसका सहस्रबाहु कार्त्तवीर्य, नामपुत्र हुआथा
(कृतार्थ) जिसने अपने कृत्य काम को कियाहो, जिसकी इच्छा पूरी होगई हो
(कृत्रिमपुत्र) दत्तकपुत्र, जिस को गोद विठाया हो, वह लड़का
(कृषिकर्म) खेतीकाकाम, काश्तकारी
(कृषिकारक) खेती करनेवाला, काश्तकार, किसान
(केन्द्र) पृथ्वीकी दक्षिण तथा उत्तर रेखा जिससे पृथ्वीकी नाप होतीहै
(केरल) मालवादेश, नवीनविद्या, नयाशास्त्र
(केशिन्) जिसके बाल सुन्दर हों, एक राक्षस का नाम जो व्रजमें श्रीकृष्णजीको मारने गयाथा
(कैटभ) एक राक्षसकानाम, जिस को दुर्गाजीने बध कियाथा
(कोपित) क्रोधी, खफ़ा
(कोमलता) मुलायमत, नरमाई, मृदुता
(कोलाहल) कैल कल शब्द, गुल गपाड़, हल्ला
(कोशला) कोश खजानः जिसमें बहुत हो अयोध्या
(कोशाध्यक्ष) खजान्ची, भाण्डारिक
(कौतुकिन्) क्रीड़ाशील, खिलाड़ी
(कौरव) कुरु राजा के वंश के लोग कुरुवंशी
(कौशिकी) एक नदी का नाम पहिले जो विश्वामित्र की बहिनथी, अब नदी होकर हिमाचल से बहती है
(क्रयविक्रय) खरीद, फरोख्त, बनेई, बनिजपन
(क्रान्ति) आकाशमें सूर्यका रास्ता
(क्रान्तिमण्डल) खगोलमें सूर्य का मार्गबतलानेवाला वृत्त
(क्रियादक्ष) काम में कुशल होशियार, कार्य कुशल
(क्रोडपत्र) खर्रा, पर्चा
(क्रोधना) कोपवती स्त्री, गुस्सावर औरत
(क्रोश) पुकारना, रोना, कोस, दो मील
(क्लान्त) थका हुआ, श्रान्त

(क्लान्ति) थकावट, परिश्रान्ति
(क्लेशक) दुःख देनेवाला, दुखदाई
(क्वथित) पकाया हुआ, पक
(क्षणिक) थोड़ी देरतक जो रहे, थोड़ी देर का
(क्षत) घाव, व्रण, जख़म, अथवा, माराहुआ, हिंसित
(क्षति) घाटा, नुक़सान, हानि
(क्षरण) टपकना, चूना, स्राव
(क्षाम) पतला, दुवला, चीण, कृश
(क्षालन) शुद्धकरना, पवित्रकरना, धोना, खंहारना
(क्षालक) धोनेवाला, धोबी
(क्षालित) शुद्धकिया हुआ, धोया हुआ, साफ कियाहुआ
(क्षितिप) पृथ्वीकामालिक, राजा, महाराजा
(क्षितिपति) पृथ्वीकामालिक, राजा, महाराजा
(क्षितिपाल) पृथ्वीकामालिक, राजा, महाराजा
(क्षुण्ण) पीसाहुआ, चूर्णित
(क्षुधातुर) भूँखसे व्याकुल, बुभुक्षित, भूँखा
(क्षुधार्त्त) भूँखसे व्याकुल, बुभुक्षित, भूँखा
(क्षुब्ध) व्याकुल, घबरायाहुआ
(क्षुरभाण्ड) अस्तुरा धरनेकाबर्त्तन, किस्वत
(क्षेत्रज) अपनी स्त्री में दूसरे से उत्पन्न पुत्र, जारपुत्र
(क्षेपक) फेंकनेवाला
(क्षेपणी) ढीला, छोटा पत्थर, फेंकनेवाली चमड़े वा रस्सी की ढिलवाँसी
(क्षोभ) भयानक वस्तुके देखने से चित्त, तबीयत की घबराहट, डर, भय
(क्षौर) मुण्डन, हजामत करना, मुड़ाना

(ख)

(खगपति) पक्षियों, चिड़ियोंका मालिक, गरुड़
(खगान्तक) पक्षियोंका नाशकरने वाला, बाजपक्षी
(खगेश) गरुड़, पन्नगारि
(खगोल) आकाशमण्डल
(खगोलविद्या) आकाशके तारा, ग्रहादिकों की चाल, उदय, अस्त जानने की विद्या, ज्योतिष के सिद्धान्त ग्रन्थ
(खण्डन) काटना, टुकड़े करना, किसी की वात काटना मातकरना
(खनन) खोदना या जिससेखोदा जाय, कुदार वगैरः
(खमणि) आकाश का मणि, सूर्य्य
(खरधार) जिसकीधार बहुततेज़हो, तीक्ष्णधार

(खल्वाट) चँदुला, जिसके शिर में बाल नहीं, गंजा
(खाण्डव) एक बनका नाम
(खाद्य) खानेके लायक चीज़,भोज्य
(खानिक) खानि में पैदाहोनेवाली चीज़
(खिन्न) उदासीन, रंजीदः
(खेचर) आकाश में चलनेवाला, ग्रहगण, देवतादिक
(खेद) शोक, अफसोस, पछतावा

(ग)

(गङ्गाद्वार) जहाँ से गङ्गा निकलती है, गंगोत्तरी
(गजगामिनी) जिस स्त्रीकीचाल हाथीकी चालकी नाई मतवालीहो वह स्त्री
(गजपाल) हाथीको पालनेवाला, महावत, हाथीवान्
(गजवदन) गणेशजी
(गणक) ज्योतिषी, गिननेवाला, नजूमी
(गणनाथ) शिवजी के गणोंका मालिक, गणेशजी
(गणनायक) गणेशजी
(गणपति) गणेशजी
(गणितज्ञ) हिसाब जाननेवाला
(गण्डकी) एक नदीका नाम
(गताक्ष) जिसकी आंख जातीरही हो, अंधा
(गतिपरिपाटी) सेना के चलने की रीति, फौजकी क़वायद
(गदहन्) रोगको दूर करनेवाला वैद्य, हकीम, डाक्टर
(गदा) एक तरह का हथियार
(गदाधर) कौमोदकी गदाको धारण करने वाले विष्णु भगवान्
(गदिन्) रोगी, विष्णु
(गद्गद) बड़े हर्ष, खुशी या भय से पूरा न बोलसकना
(गन्तृ) चलनेवाला, जानेवाला
(गमनागमन) आनाजाना, आमदरफ्त
(गमिन्) जानेवाला
(गया) एक तीर्थस्थान जहां हिन्दू लोग पितरों के उद्धारार्थ पिण्डदान करते हैं
(गर) निगलना, गला, जहर, विष
(गरिमन्) गरुआई, बोझा, गुरुत्व
(गरीयस्) गुरू, श्रेष्ठ, बड़ा
(गर्ग) एक ऋषिकानाम, जो यदुवंश का गुरू था
(गर्जन) गरजना, सिंहका शब्द, गाजना
(गर्भवती) जिस स्त्री के सन्तान होनेवाला हो
(गर्भस्राव) गर्भका गिरना गर्भपात,
(गर्वित) अभिमानी, अहंकारी, घमंडी

(गर्हित) निन्दित
(गाथा) कथा, श्लोक
(गाधितनय) विश्वामित्र
(गान्धर्व) गन्धर्व विवाह, जो केवल वर कन्या की ही रज़ामन्दी से होताहै
(गायक) गानेवाला, गवैया
(गायन) गानेवाला, गवैया
(गालव) एक ऋषिका नाम, लोध औषध
(गिरिजा) हिमाचल से उत्पन्न पार्वती जी, गौरी
(गिरिधर) गोवर्धन नाम पर्वत को धारण करनेवाले, श्री कृष्ण भगवान्
(गिरिधारिन्) गोवर्धन नाम पर्वत को धारण करनेवाले श्रीकृष्ण, भगवान्
(गिरिराज) हिमाचल गोवर्धन, सुमेरु
(गिरिवर) पर्वतों में श्रेष्ठ बड़ापहाड़
(गिरिसुता) गौरी, पार्वती
(गिलन) निगलना,खाना, भोजन करना
(गीतिका) एक छन्द का नाम
(गुञ्जन) गूँजना
(गुटिका) गोली, गुलिका
(गुणक) जिस अंक से गुना जाय, वह अंक
(गुणग्राहक) गुण का गाहक गुण को जाननेवाला
(गुणग्राहिन्) गुण का गाहक गुण को जाननेवाला
(गुणन) गुनना, जरब देना
(गुणवत्) पण्डित, प्रवीण, चतुर
(गोपित) पालाहुआ, पालित, रक्षा किया हुआ, रक्षित
(गोप्तृ) रक्षा करनेवाला, पालक, मुहाफिज
(गोप्य) छिपानेकेलायक, अप्रकटनीय
(गुम्फ) गूंथना, पोहना, गुम्फन, ग्रन्थन
(गुरुतर) बहुतभारी,बहुतही भारी
(गुरुतम) बहुतभारी,बहुतहीभारी
(गुरुजन) बड़े लोग, वृद्धजन, बड़े बूढ़े
(गुरुवार) बृहस्पति का दिन, बीफै
(गृध्रराज) गीधों का राजा, जटायु सम्पाति, नाम के दो गीध
(गृहिणी) स्त्री, जोरू
(गेय) गाने के योग्य
(गोत्रज) गोतियार, एक गोत्र के लोग
(गोऽतीत) अप्रत्यक्ष, इन्द्रियों से बाहर
(गोदान) गौकादान,देना, संस्कार मुण्डन, विशेष, पहिले २ दाढ़ी बनवाना

(गोदावरी) स्वर्गको देनेवाली एक नदी का नाम जो दक्षिण में वहती है
(गोधूलि) सायंकाल, शाम, जब कि गौएँ जंगल से चरके गाँव को आती हैं वह समय
(गोपन) छिपाना, अप्रकाशन, रक्षा करना
(गोपनीय) छिपाने के योग्य अप्रकाश्य
(गोपी) गोप, अहीर की स्त्री, अहीरिन, ग्वालिन
(गोपीनाथ) श्रीकृष्ण, भगवान्
(गोमती) एक नदीका नाम
(गोमुखी) जिसका गौकैसा मुखहो या जिसमें मालारखकर जप किया जाता है वह थैली, हिमाचलकी एक गुफा जिससे गंगाजी निकलती हैं
(गोवर्धन) व्रज में इन्द्रके कोप से जब धारा सम्पात करके जल बरसताथा उस समय श्रीकृष्णजीने जिसपर्वत को उठाया था वह पहाड़
(गोस्वामिन्) गो, इन्द्रिय और गौ का स्वामी, मालिक ईश्वर, महन्त, गुरू गुसाईं, अथवा जिस के वहुतसी गौएँ हों
(गौड़) ब्राह्मणोंकी एक जाति, जिसमें बंगालकी राजधानी थी वह शहर
(गौण) अप्रधान
(गौरीश) महादेव, शिव
(ग्रन्थकर्त्तृ) पुस्तक बनानेवाला
(ग्रन्थकार) पुस्तक बनानेवाला
(ग्रहण) लेना, सूर्य अथवा चन्द्रमा को जब राहु ग्रसताहै वह समय
(ग्राहक) ग्रहण करने वाला, लेने वाला, खरीददार
(ग्राह्य) ग्रहण करनेके योग्य, लेने लायक, आदेय

(घ)

(घटक) मिलाने वाला, संयोजक चेष्टा करनेवाला
(घटज) घटसे उत्पन्न, अगस्त्यमुनि जो दक्खिनतरफ़ आकाश में उदयहोताहै
(घटयोनि) अगस्त्यमुनि
(घटी) घड़ी, ६० पल, चौबीस मिनट, छोटा घड़ा
(घटिका) घड़ी, ६० पल, चौबीस मिनट, छोटा घड़ा
(घण्टाली) छोटी २ घंटियोंका समूह, जो बैलके गलेमें बांधीजाती हैं

कारका कच्चा लोहा जो लोहे को खींच लेताहै
(चुम्बन) चुम्मा, बोसा, चूमना
(चूडाकरण) मुण्डन संस्कार, मूँड़न
(चूपक) चूसनेवाला
(चूपण) चूसना
(चेष्टा) हाथ, पैरका चलाना, काम करना
(चैतन्य) परमात्मा, ब्रह्म
(च्युति) चूना, टपकना

(छ)

(छन्दोग) काव्यबनानेवाला, कवि, सामवेदका गानेवाला
(छर्दन) छाँट, वमन, क़य
(छर्दि) छाँट, वमन, क़य
(छलविनय) कपटपूर्वक, विनय करना
(छात्रवृत्ति) विद्यार्थियों की वृत्ति, वज़ीफा, स्कालरशिप
(छायापथ) पछाईं का मार्ग, खाली जगह, आकाश
(छोटिका) कौपीन, लँगोटी
(जगदम्बा) जगत्, संसारकी माता, देवी, दुर्गा
(जगदाधार) दुनियां जिसके सहारे पर रहे, शेषजी
(जगदीश) संसार का मालिक, परमात्मा
(जङ्गम) दो प्रकार की सृष्टि में से चलने फिरनेवाले जीव
(जटाधारिन्) जटा, सदा बँधे रहने वाले बालों को, रखनेवाला
(जटित) जड़ाऊ, जड़ाहुआ
(जटिल) जटा रखनेवाला, जटाधारी
(जड़मति) उजड्ड, दुर्बुद्धि
(जनकतनया) जानकी जी महारानी
(जनकसुता) जानकीजी महारानी
(जनप्रवाद) लोगों की कहावत, लोक प्रवाद
(जनमेजय) दुष्ट लोगों को कँपाने वाला, प्रतापशाली राजा परीक्षित का पुत्र
(जनयितृ) पैदा करनेवाला, तात, जनक, पिता
(जनश्रुति) लोगों में फैला हुआ अफ़वाह, किंवदन्ती
(जन्मद) पिता, बाप
(जन्मदिन) पैदायश का रोज़
(जन्मभूमि) जिस जगह पैदाहुआ हो वह जगह, वतन
(जन्मान्तर) दूसरा जन्म, पुनर्जन्म
(जम्बुद्वीप) पृथ्वी में सातद्वीप हैं, उन में से पहिलाद्वीप, जिसका एक हिस्सा भरतराजा के नामसे भारतवर्ष कहलाता है

(जम्बूद्वीप) पृथ्वी में सातद्वीप हैं, उनमें से पहिलाद्वीप, जिसका एक हिस्सा भरतराजा के नामसे भारतवर्ष कहलाताहै
(जयपताका) जीतकाझण्डा,विजयकेतु
(जरती) बुढ़िया स्त्री
(जरासन्ध) जरानाम राक्षसी ने जन्मके समय उसके शरीरके जो दो टुकड़े थे उनको जोड़ कर यह बरदान दियाथा कि जबतक यह जोड़ न फटैगा तब तक यह किसीके मारे न मरेगा इसीसे उसका नाम जरासन्धथा, यह मगधदेशका राजाथा, और अपने जामाता, दामाद,कंसकेमरनेपर श्रीकृष्णजी का वैरी होगया अन्तमें इस की मृत्यु भीमसेनके हाथसे हुई
(जलकरङ्क) पानीकासेवार,काई, घोंघा
(जलकाक) पानी में रहनेवाला पक्षी,पनडुब्बी, बतख
(जलकुक्कुट) पानी में रहनेवालामुर्गा
(जलक्रीडा) पानीकाखेल
(जलचर) पानी में रहनेवाले जीव, मछली, ग्राह इत्यादिक
(जलत्र) पानीसे बचानेवाला, छतुरी, नाव
(जलद) मेघ, बादल
(जलधि) समुद्र
(जलनिर्गम) पानी निकलने की रास्ता, मोरी, नाला
(जलपति) जलकादेवता, वरुण
(जलयान) पानीकीसवारी, जहाज़, नाव
(जलराशि) समुद्र
(जलरुह) कमल
(जलशायिन्) क्षीर समुद्रमें सोने वाले विष्णु
(जह्नु) चन्द्रवंशका एक राजर्षि,जिसने गंगाजीको एकबार पी लियाथा तभीसे गङ्गाजीको जह्नुतनया भी कहते हैं
(जागरण) रातको जागना,रतिजगा
(जात) जाति, कौम, पैदाहुआ, उत्पन्न
(जातक) जन्म का हाल बतलाने वाले ज्योतिषके ग्रन्थ
(जातकर्मन्) संस्कार विशेष जो कि पुत्रके पैदा होने पर तुर्तही किया जाताहै,नान्दीमुख दिक श्राद्ध

(जापक) मन्त्रको जपनेवाला
(जाम्बवत्) जामवन्त नाम रीछ जिसकीकन्या जाम्बवती श्रीकृष्णजी को व्याहीथी जिसने लङ्काकी लड़ाई में श्री रामचन्द्रजी को बड़ी सहायता दीथी
(जायानुजीविन्) औरतसे रोज़गार करने वाला, नट बेड़िया
(जाह्नवी) गंगाजी
(जिगमिषा) जानेकी इच्छा,इरादा, गमनेच्छा
(जिगीषा) जीतनेका इरादा
(जिघत्सा) भोजन करनेकी इच्छा
(जिघांसा) मारनेका इरादा
(जिघांसु) मारने की इच्छा किये हुये
(जिज्ञासा) जानने की इच्छा कियेहुये
(जिज्ञासु) जानने की इच्छा किये हुये, बुभुत्सु
(जितेन्द्रिय) इन्द्रियों को अपने वश, इख्तियार में किये हुये
(जीर्णोद्धार) पुरानी चीज़की मरम्मत करना
(जीवित) जीताहुआ
(जुगुप्सित) निन्दित, बदनाम
(जुष्ट) प्रसन्न, खुश, सेवित, सेवा किया हुआ
(जृम्भा) जँमुहाई, जृम्भण
(ज्ञात) जाना हुआ, समझा हुआ
(ज्ञानवत्) जाननेवाला, ज्ञानी, पण्डित
(ज्ञानेन्द्रिय) इन्द्रियाँ, जिनसे विषय सम्बन्धी ज्ञान होता है, कान, त्वक् खाल, नेत्र, जीभ, नाक, ये पांच इन्द्रिय
(ज्ञापक) विदित करनेवाला, जनानेवाला
(ज्ञापन) विदित करना, बतलाना
(ज्ञाप्य) जनाने के योग्य, जानने के योग्य
(ज्ञेय) जनाने के योग्य, जानने के योग्य
(ज्योतिर्विद) ग्रह, नक्षत्रका गति, उदय, अस्त बतलाने वाले शास्त्र का जाननेवाला पण्डित
(ज्वलित) प्रकाशमान, जलता हुआ
(ज्वालामुखी) ऐसा पहाड़ जिस में सदा अग्नि की ज्वाला निकलतीरहै यह पर्वत पंजाब प्रान्त में है, जिस को कि आस्तिक हिन्दू लोग देवी का

स्थान मानते हैं

(झ)

(झँझानिल) हवा, जिस में झंझनाहट की आवाज़ आती हो, गर्मी या वर्षा की हवा, झंझावात

(झषकेतु) कामदेव, मदन

(ट)

(टङ्कशाला) टकसाल घर जहाँ रुपया बनाया जाताहै

(टङ्कार) टन् २ ऐसे शब्द करना

(टलन) उद्वेग, घवड़ाना

(टिट्टिभ) टिटिहिरी, एक तरहकी चिड़िया जिसके कण्ठ का छिद्र बहुत छोटा होने से प्रायः तालाब नदी के किनारे प्यासके मारे टीं२ किया करतीहै

(टिप्पणी) कठिन शब्दोंका अर्थ

(ड)

(डाकिनी) डायिन

(डीन) पक्षी की उड़ान

(त)

(तक्ष) काटना, पतला करना

(तज्ज्ञ) तत्व, सिद्धान्त को जाननेवाला, पण्डित

(तटस्थ) नदी आदिके किनारे पर रहनेवाला उदासीन, समवृत्ति

(तटी) कूल, वेला, किनारा, तीर

(तडित्समाचार) तार के समाचार, तारबर्क़ी, सौदामिनी सन्देश

(तत्क्षण) उसीवक्त, तुरंत, फ़ौरन

(तत्र) वहाँ, उस जगह

(तत्रभवत्) पूज्य, आदरणीय, आंजनाब

(तत्वतस्) यथार्थ, ठीक २, सत्य २

(तथाऽपि) तिस पर भी, तौभी, तब भी

(तथाऽस्तु) वैसाही हो

(तदनन्तर) तिसके बाद

(तनया) कन्या, लड़की

(तनुज) पुत्र, लड़का

(तनूज) पुत्र, लड़का

(तन्तुकीट) रेशमबनानेवाला कीड़ा

(तन्मय) बिल्कुल वही, तद्रूप

(तन्मात्र) उतनाही, तावन्मात्र

(तपस्या) व्रत नियम में शरीर को क्लेशदेना

(तपोधन) जिसके केवल तपही धनहो, तपस्वी

(तपोवन) तपस्या करने का वन

(तप्त) तपाया हुआ गर्म, उष्ण

(तमसा) एक नदीका नाम जो अयोध्या से पूर्व अकबरपूर के पास बहती है जिको टौंस अब लोग कहते हैं

(तमोघ्न) तमस्, अँधेरा या अज्ञान को दूर करनेवाला सूर्य, गुरू
(तरण) तैरना, पारहोना, नाव इत्यादिक, हाथी का झूल
(तर्कविद्या) न्याय शास्त्र
(तर्जन) धमकाना, भर्त्सन, धमकी, घुड़की
(तर्पक) तृप्तिकरनेवाला
(तर्ष) प्यास, इच्छा, चाह
(ताटङ्क) कानका गहना, कर्णभूषण
(ताड़क) ताड़ना करनेवाला, सज़ादेनेवाला
(ताड़न) सज़ा, मारपीठ
(ताड़ना) सज़ा, मारपीट
(ताड़नी) कोड़ा, कशा, चाबुक
(तात्कालिक) उसीसमयका
(तात्पर्य) आशय, मतलब
(तादर्थ्य) उस कामकेवास्ते
(ताप) शोक, पछितावा, दुःख, ज्वर, बुखार
(तामस) तमोगुणी मनुष्य, तामसी, क्रोधी
(ताम्बूल) पान
(ताम्बूलिन्) तम्बोली, पानबेचनेवाला
(ताम्बूलिक) तम्बोली, पानबेचनेवाला
(तारण) तारना, पारलगानेवाला, उद्धार करनेवाला
(तारतम्य) घटबढ़
(तार्किक) नैयायिक, न्यायशास्त्र जाननेवाला
(तालवृन्त) पंखा, बेना
(तालव्य) जिन अक्षरोंका उच्चारण तालूसे होताहै वे अक्षर यथा, इ, च, छ, ज, झ, ञ, य, श
(तितिक्षक) हरएक के अपराधको सामर्थ्य होनेपर सहन करनेवाला, सहनशील
(तितिक्षा) सामर्थ्य होनेपर दूसरे के अपराधको सहना
(तिरस्कार) अनादर करना, त्यागिदेना
(तिरस्क्रिया) अनादर, बेइज्ज़ती, त्याग
(तिरोधान) अन्तर्ध्यान, गायबहोना
(तिरोहित) लुकाहुआ, छिपाहुआ, गायब
(तिलोत्तमा) स्वर्गकी एक वेश्या का नाम
(तिलोदक) तिलमिला पानी, तर्पणका जल
(तिलौदन) तिलमिला हुआ भात अर्थात् खिचड़ी
(तीर्थराज) तीर्थोंका राजा, प्रयाग
(तुङ्गभद्रा) एक नदीका नाम जो महीसुर, मैसूर राज्

धानी के पास बहती है
(तुम्बुरु) तम्बूरा, तानपूरा, एकतरह का बाजा
(तुरीय) चौथा, चौथाई
(तुलाधार) बनिया, वणिक्
(तुष्ट) सन्तुष्ट, तृप्त, प्रसन्न
(तूली) चित्रकार, मुसव्वरकी कूंची
(तृणवत्) तिनकाके बराबर
(तृतीय) तीसरा
(तृषार्त्त) प्यासमे व्याकुल, बहुत प्यासा
(तृषित) प्यासा
(तैलङ्ग) देशविशेष, कर्णाटक
(तोयद) मेघ, बादल
(तोयनिधि) समुद्र
(तोलक) तौलनेवाला
(तोषक) सन्तोष करनेवाला, प्रसन्न करनेवाला
(त्यागशील) दानी, फ़य्याज़, दाता
(त्याजित) छुड़ायागया
(त्यागिन्) जिसने सर्व्वस्व त्याग दिया हो, विरक्त, वैरागी
(त्याज्य) त्यागकरनेके योग्य, छोड़ने के लायक
(त्रपित) लज्जित, शर्मिन्दा, लजाया हुआ
(त्रयोदशी) तेरहवीं तिथि
(त्रस्त) डराहुआ, भीत, खौफ़ज़दा
(त्रातृ) पालन करनेवाला, रक्षक, गोसा
(त्रासक) भयानक, डरानेवाला
(त्रासित) डरायागया, भययुक्त
(त्रिकालदर्शिन्) भूत, भविष्यत् वर्त्तमान इनतीनों कालमें होनेवाली बात को जानने वाला, सर्वज्ञ, त्रिकाल वेत्ता
(त्रिकूट) एक पर्वत का नाम जिस पर लंका, रावणपुरी बसीथी
(त्रिकोण) जिस खेत में तीन कोन हों, त्रिभुजक्षेत्र, तिकोना
(त्रिजटा) एक राक्षसी का नाम जो लंका में जानकीजी के अनुकूलथी
(त्रिधा) तीन तरह से
(त्रिनयन) तीन नेत्रवाला, शिवजी, महादेव
(त्रिनेत्र) तीन नेत्रवाला, शिवजी, महादेव
(त्रिपुण्ड्र) शाक्तऔर शैव लोगोंका तिलक, जिस में तीन रेखाहों
(त्रिपुर) एक असुर का नाम जिस की मृत्यु संग्राम में शिव जी के हाथ से हुई थी, त्रिपुरासुर
(त्रिपुरदहन) त्रिपुर राक्षसको जलानेवाले महादेवजी

(त्रिपुरारि) शिव, महादेवजी
(त्रिलोक) स्वर्ग, मृत्युलोक, पाताल ये तीनों लोक
(त्रिलोकी) स्वर्ग, मृत्युलोक, पाताल ये तीनों लोक
(त्रिविध) तीन प्रकार का
(त्रिवेणी) गंगा, यमुना, सरस्वती इन तीन नदियों का संगम
(त्रिशिरस्) तीन शिरवाला एक राक्षस
(त्रिशूल) एक तरह का हथियार
(त्रिशूलपाणि) महादेवजी
(त्रैराशिक) तीन राशिका हिसाव
(त्रैलोक्य) स्वर्ग, मृत्यु, पाताल, लोक
(त्रोटक) एक छन्द का नाम

(द)

(दंष्ट्रा) दाढ़, दाँत
(दक) जल, पानी, अप्
(दक्षकन्या) दक्षनाम प्रजापतिकी बेटी सती
(दक्षसुता) दक्ष नाम प्रजापतिकी बेटी सती
(दक्षिणा) दान, भेंट, विदाई
(दक्षिणायन) कर्कराशिसे धनराशि तक जब सूर्य संक्रान्तिकरते हैं वह समय
(दण्डक) दण्ड सज़ा देनेवाला एक राजा का नाम
(दण्डकारण्य) शुक्र वा भृगुमुनिके शापसे दंडक राजा का राज्य नष्ट होकर जंगल होगया था, जिस में श्री रामचन्द्रजी ने कुछ दिन वासकिया है, वह वन
(दण्डनायक) धर्मराज, यम, फ़ौजदारी का मुलाजिम
(दण्डपाशिक) फांसी देनेवाला, जल्लाद
(दण्डादण्डि) लठिआहुज, लाठीकी लड़ाई
(दण्डिन्) बांसकीछड़ी रखनेवाला संन्यासी
(दत्त) दियाहुआ
(दत्तक) गोद बैठायाहुआ लड़का
(दत्तात्रेय) दत्तकपुत्र एक बड़े ज्ञानी अत्रि ऋषिका पुत्र जिसके २४ गुरू थे
(ददन) दान देना
(दद्रु) दाद, एकप्रकार का रोग
(दधि) दही
(दधीचि) एक ऋषिका नाम जिसने अपने शरीरका हाड़ वृत्रासुरके मारनेके लिये इन्द्र को वज्र बनाने के वास्ते दिया था
(दधिसार) नयनू, मक्खन, नवनीत

(दन्तच्छद) होठ, ओष्ठ
(दन्तधावन) दातुन, दतून
(दन्त्य) जिन अक्षरों का उच्चारण दांत से होता है वे अक्षर यथा ऌ, त, थ, द, ध, न, ल, स
(दमक) इन्द्रियोंका दमन, विषयों से रोकनेवाला
(दमनीय) दावने के लायक, शान्त करने के योग्य
(दमयन्ती) विदर्भ देशके राजाभीमकी बेटी, महाराज नलकी पत्नी
(दम्भिन्) कपटी, छली, दगाबाज़, पाखण्डी
(दयिता) प्यारी स्त्री, वल्लभा
(दरिद्रता) ग़रीबी, निःस्वता, कंगालपना
(दर्प) अहंकार, गर्व, घमंड
(दर्पित) अभिमानी, मग़रूर, घमंडी
(दर्शनप्रतिभू) दिखलानेकीजिम्मेदारी, हाजिर करने की जिम्मेदारी, हाजिर जामिनी
(दलन) मर्दन करनेवाला, नाशक, फूलना, विकसन, टुकड़े २ करना
(दलनी) लोहकी मुंगरी जिससे सड़कवगैरःकूटीजातीहै, दुर्मुट
(दलित) मींजागया, मर्दित
(दवाग्नि) वनकी आगि, दाव
(दशकण्ठ) रावण, दशानन
(दशकन्धर) रावण
(दशग्रीव) रावण
(दशम) दशवाँ
(दशमहाविद्या) दशप्रकारकी देवी महामाया, यथा, काली, तारा, षोडशीच, भैरवी, भुवनेश्वरी ॥ धूमावती, छिन्नमस्ता, मातङ्गी बगला तथा ॥ एतादश महाविद्याः कमलाऽपि प्रकीर्त्तिताः ॥ जैसे काली १ तारा २ षोडशी ३ भुवनेश्वरी ४ भैरवी ५ छिन्नमस्ता ६ धूमावती ७ बगला ८ मातङ्गी ९ कमला १० ये दश दुर्गा
(दशमुख) रावण
(दशमुखान्तक) रावण के नाश करनेवाले श्री रामचन्द्र
(दाक्षिणात्य) दक्षिण दिशामें होनेवाला नारियल, वा दाक्षिणी मनुष्य

(दाक्षिण्य) दातृत्व, उदारता, कुशलता, होशियारी
(दातृ) देनेवाला, दाता, सखी, फैयाज़
(दानपत्र) हिबानामा, दानकी हुई इस मेरी जायदाद के हरलेनेका अधिकारमेरे किसी भी दायाद को बाद मेरे न होगा इस प्रकार का लेख जिस पत्रमें किया जाताहै वह पत्र
(दानशील) दानकरनेका जिसका स्वभाव हो, दानी
(दाय) पैतृक धन, बाप दादा की जायदाद
(दारकर्मन्) विवाह, ब्याह
(दारिका) कन्या, लड़की
(दारुक) श्रीकृष्णजी का सारथी
(दारुगर्भा) कठपुतली, गुड़िया
(दासी) टहलुई, लौंड़ी
(दाह) जलाना, भस्मकरना
(दाहन) जलाना, भस्म करना
(दाहक) जलानेवाला
दिक्पति } दिक्पाल } इन्द्रोवह्निः पितृ पतिर्नैर्ऋतोवरुणोमरुत्॥ कुबेरईशः पतयःपूर्वा दीनादिशांक्रमात् १ पूर्व काइन्द्र१अग्निकोणका अग्नि २ दक्खिनका यमराज३दक्खिनपश्चिम के कोण का नैर्ऋत ४ पश्चिम का वरुण ५ पश्चिम उत्तर के कोनका वायु६उत्तरका कुबेर ७ उत्तर, पूर्व के कोन का महादेवजी८आकाशका ब्रह्मा ९ पातालका शेष भगवान् १० स्वामी हैं॥ और किसी के मतसे "सूर्य्यःशुक्रःक्षमापुत्रः सैंहिकेयः शनिःशशी। सौम्यस्त्रिदशमन्त्रीच पूर्वादीनामधीश्वराः॥ ये दिशाओंके स्वामी हैं
दिक्शूल } दिशाशूल } शनौचन्द्रेत्यजेत्पूर्वां दक्षिणान्तुदिशाङ्गुरौ॥ सूर्येशुक्रे पश्चिमान्तु बुधेभौमे तथोत्तराम् १ शनैश्चर सोमवारको पूर्व, बृहस्पति को दक्षिण, रविवार शुक्रवार को पश्चिम, बुध वा मंगल को उत्तरकीयात्रा वर्जित है इस निषेध को ही दिक्शूल कहते हैं
(दिगन्त) जहांतककिसूर्यचन्द्रकी गतिहो
(दिग्गज) आठ दिशा के हाथी,

यथा ऐरावतः पुण्डरीको वामनः कुमुदोऽञ्जनः पुष्पदन्तः सार्व्वभौमः सुप्रतीकश्च दिग्गजाः १ पूर्वादि क्रमसे ये आठ दिग्गज हैं
(दिग्विजय) सबदिशाको जीतना
(दिति) दैत्योंकी माता, कश्यप की स्त्री
(दिदृक्षा) देखनेकी चाह, दर्शनाभिलाप
(दिनकर) भानु, सूर्य, सूरज
(दिनमणि) सूर्य, दिवाकर
(दिनमुख) प्रातःकाल, सुबह
(दिनेश) सूर्य, दिनपति
(दिव्य) स्वर्गकीवस्तु
(दिव्यदृष्टि) अलौकिक ज्ञान जिससे सबमालूमहोजाय
(दीक्षक) मन्त्रदेनेवाला, गुरू
(दीक्षा) मन्त्रलेना, मन्त्रोपदेश
(दीपमालिका) दिवाली
(दीप्तिमान्) कान्तिमान्, सुन्दर, तेजस्वी
(दीर्घजीविन्) बड़ीउमरवाला, चिरजीवी
(दीर्घदर्शिन्) बड़ा विचारवान्, दूरदर्शी
(दीर्घरोमन्) जिसके लम्बे२ रोयेंहों वह भालू, रीछ
(दीर्घायुस्) बहुतदिनतक जीनेवाला
(दुःखसागर) दुःखकासमुद्र, संसार, दुनियां
(दुःशील) बुरे स्वभाववाला, बदमिज़ाज
(दुःखावह) दुःख उठानेवाला, दुःखित
(दुःसह) दुःखसे सहने के योग्य, असह्य
(दुरन्त) जिसके अन्तमें दुःखहो, ऐसाकर्म
(दुरतिक्रम) अति कठिन, दुस्तर, मुश्किल
(दुराग्रह) अनुचित हठ, बेजहज़िद
(दुराचारिन्) बदकार, पापी, अधर्मी,
(दुरात्मन्) जिसकादिल बुराहो, दुष्ट
(दुराधर्ष) अजेय, जिसको हर एक न जीतसके, ज़बरदस्त
(दुरालाप) बेजह बात चीत, दुर्वचन, दुरुक्ति
(दुराशा) बुरी ख्वाहिश
(दुर्ग) क़िलअ, कोट
(दुर्गम) जिसमें मुश्किल से जासके, अप्राप्य, अगम्य
(दुर्दशा) बुरी हालत, दुर्गति
(दुर्भगा) जिस स्त्रीका भाग्य क़िस्मत अच्छा नहो, या जिसको पति न चाहता हो वह स्त्री
(दुर्भाग्य) बद क़िस्मत, अभागा, या, बदक़िस्मती, दुर्दैव

(दुर्भिक्ष) असमय, कहत, काल, झूरा
(दुर्मति) दुर्बुद्धि, बेसमझ
(दुर्लभ) जो चीज़ मुश्किल से मिल सके, दुर्गम, दुष्प्राप्य
(दुर्वासस्) शिव के अंशसे उत्पन्न अत्रिनाम ऋषिका पुत्र, जिसके कपड़े बुरेहों वह पुरुष
(दुर्विपाक) बुरापरिणाम, बदनतीजा
(दुर्बोध्य) जिसको हरएक न जान सके, कठिन, मुश्किल
(दुष्कर) जो काम कठिनता से किया जाय, दुःसाध्य
(दुष्कर्मन्) बुरा काम, पाप
(दूरदर्शिता) पाण्डित्य, बुद्धिमत्ता
(दूषक) दोष लगानेवाला
(दूषित) अंकित, दोषी
(दूष्य) दोष लगाने के योग्य
(देय) दानकरने के योग्य, दातव्य
(देवगृह) देवताका मन्दिर, देवालय
(देववाणी) संस्कृत विद्या
(देवस्थान) मन्दिर, ठाकुर द्वारा
(देवतरङ्गिणी) आकाश गङ्गा, देवताओं की नदी
(देवधुनी) आकाश गङ्गा, देवताओं की नदी
(देवोत्थानी) कार्त्तिकके शुक्लपक्ष की एकादशी तिथि जिसमें श्रीकृष्ण भगवान् शेष शय्या से उठतेहैं
(देशभाषा) देशीज़बान
(देशाटन) देशों में घूमना
(देशान्तर) दूसरा मुल्क
(देशहितैषिन्) देशका भला चाहने वाला
(देशोन्नति) देशकी भलाई
(देहत्याग) देशको छोड़ना, मृत्यु, मौत
(देहिन्) शरीरी, प्राणी आत्मा
(दैन्य) दीनता, लाचारी
(दैनिक) रोज़ मर्रा, प्रति दिनका
(दैहिक) देह सम्बन्धी, जिस्मानी
(दोलन) झूलना
(दोष) अपराध, कसूर
(दोषारोपण) दोषलगाना
(दोहनी) दूधदुहनेका बर्त्तन
(द्योतक) प्रकाशक, प्रकटकरनेवाला
(द्रष्टव्य) दर्शनीय, देखनेकेयोग्य
(द्रष्टृ) देखनेवाला, नाज़िर
(द्रावक) बहानेवाला
(द्रुमारि) वृक्षोंका शत्रु, हाथी, प्रचण्ड बात
(द्रुमेश्वर) पीपल, पिप्पल, वृक्षराज, चन्द्रमा
(द्रोह) शत्रुता, दुश्मनी
(द्रौपदी) पंजाबदेशके राजा द्रुपद की बेटी, पाण्डवोंकी स्त्री
(द्वादश) बारह, बारहवाँ
(द्वादशी) बारहवीं
(द्वारावती) श्रीकृष्णजीकी बसाई

द्वारकापुरी
(द्विगुण) दुगुना, दोचन्द
(द्वितीय) दूसरा
(द्विधा) दोतरहसे
(द्विपद) दोपैरवाले जीव, मनुष्यादिक
(द्विपायिन्) हाथी
(द्विविद) एक वानरका नाम जो बड़ावलीथा
(द्वेष) विरोध, दुश्मनी
(द्वेषिन्) दुश्मन, वैरी
(द्वेष्टृ) शत्रु, द्रोही, दुश्मन
(द्वैधीभाव) बिगाड़, नाइत्तिफ़ाक़ी

(ध)

(धनतृष्णा) द्रव्य, दौलत की लालच
(धनपति) कुवेर, देवताओंका ख़ज़ाञ्ची
(धनवत्) अमीर, दौलतमन्द, धनी
(धनहीन) गरीब, दरिद्री
(धनाढ्य) दौलतमन्द, धनी
(धनाध्यक्ष) धनकामालिक, ख़ज़ाञ्ची
(धनार्थिन्) धनका चाहनेवाला
(धनेश) कुवेर
(धनेश्वर) कुवेर
(धन्यवाद) सराहना, तारीफ़, शुक्रगुज़ारी
(धन्वन्तरि) जो समुद्र मथने से हाथमें अमृतका कलश लियेहुये निकला था और वैद्यकशास्त्रमें बड़ा विद्वान्था
(धरणिधर) पर्वत, पहाड़
(धरणीधर) पर्वत, पहाड़
(धरणिसुता) जानकीजी
(धरातल) पृथ्वीके नीचेकाभाग
(धराधर) पर्वत, अद्रि, गिरि, पहाड़
(धर्तृ) धारण, रखना करनेवाला
(धर्मक्षेत्र) पुण्यकी जगह, कुरुक्षेत्र
(धर्मज्ञ) धर्म को जाननेवाला, धर्मविद्
(धर्मध्वजिन्) लोक में पुजाने के लिये धर्म को करने वाला, पाखण्डी
(धर्मपत्नी) वेद विधि पूर्वक जिस स्त्रीकापाणिग्रहणकिया हो वह स्त्री.
(धर्मपुत्र) युधिष्ठिरजी
(धर्मशाला) विदेशियों के ठहरने कीजगह जहाँ ग़रीबों को खैरात दीजातीहो
(धर्मशील) पुण्यात्मा
(धर्माध्यक्ष) इन्साफ़ करनेवाला मजिस्ट्रेट वगैरः
(धर्मनिष्ठ) धर्म, अच्छेकाममें तत्पर
(धर्मरत) धर्म, अच्छेकाम में तत्पर
(धर्मावतार) धर्मही के वास्ते पैदा हुआ
(धर्ष) प्रगल्भता, ढिठाई

(धर्षण) प्रागल्भ्य
(धातुविलेपक) कलई साज
(धारण) रखना, पहिरना
(धार्मिक) धर्मात्मा, पुण्यवान्
(धार्य्य) पहिरने या रखनेके लायक
(धावक) दौड़ने या धोनेवाला
(धिक्कार) लानत, धिरकारना, फट कारना
(धूम) धुआं
(धूमयन्त्र) धुआं का कल, एंजिन
(धूर्त्तता) मक्कारपना, छल, कैतव
(धृतिमत्) धीरज रखनेवाला, धैर्यवान्
(धेनुक) बैलका रूप धरके जो कंस का पठाया श्रीकृष्ण जी के मारने के लिये व्रजमे आया था वह राक्षस
(धेनुमती) गोमती नदी
(धैर्य्य) धृति, धीरज
(धौत) धुलाहुआ, पवित्र, पाक साफ
(ध्यात) विचारित, शोचाहुआ
(ध्यातव्य) स्मरणीय, ध्यान करने के लायक
(ध्यान) चिन्तन, स्मरण, यादगारी
(ध्येय) स्मर्त्तव्य, ध्यानकरनेके योग्य
(ध्वंस) नीचे गिरना, नाश
(ध्वंसन) नीचे गिरना, नाश

(न)

(नकुल) नेउरा, नेवला, जिन के कुल न हो या युधिष्ठिर जी का भाई नकुल
(नखायुध) जिसके नाखूनही हथियार हों, वानर, कुत्ता, बिल्ली वगैरः
(नगपति) हिमाचल, हिमालिया पहाड़
(नगाधिराज) हिमाचल, हिमालिया पहाड़
(नटमाया) नटका खेल, बाजीगरी
(नटी) नटकी स्त्री, नटिन, सूत्रधार की स्त्री
(नताङ्गी) युवा अवस्था में जो कुछ झुककरचले, कुलवती स्त्री
(नद) घाघरा, घर्घर, शोणभद्र, सिन्धु इत्यादिक
(नन्दलाल) श्रीकृष्णजी
(नन्दिनी) वशिष्ठ मुनि की कामधेनु
(नद्ध) बँधाहुआ
(नम्र) नत झुकाहुआ विनय शाली
(नयनामृत) एकप्रकारका काजल सुरमा जिससे नेत्र के रोग जाते रहते हैं
(नरकेशरिन्) नृसिंह भगवान्
(नरकान्तक) नरक नाम एक असुर के मारने वाले श्रीकृष्ण भगवान्
(नरनारायण) ईश्वर के अंश दो ऋषि जो बदरिकाश्रममें वास करतेथे

(नरपति) राजा, महाराज
(नरपुर) मृत्युलोक,यही लोक
(नरमेध) जिसमें मनुष्यकी वलिहो
(नरसिंह) नृसिंहावतार
(नरहरि) नृसिंहजी श्री गोसाँई तुलसीदासजीके गुरू
(नराधम) मनुष्योंमें नीच,कमीना नरापसद
(नराधिप) नर मनुष्यका मालिक राजा, नरदेव
(नरेन्द्र) मनुष्यों में श्रेष्ठ,राजा, नृपति
(नरेश) राजा
(नरेश्वर) राजा
(नर्तनप्रिय) जिसको नाच पसन्दहो
(नर्मद) सुखप्रद, आरामदेनेवाला
(नवग्रह) सूर्यादि ९ ग्रह, जैसे, सूर्य, चन्द्रमा, भौम, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनैश्चर, राहु, केतु ६ ये ग्रहहैं
(नवदुर्गा) नव ६ प्रकारकी देवी. यथा "प्रथमं शैलपुत्री च द्वितीयंब्रह्मचारिणी॥ तृतीयं चन्द्रघण्टेति कूष्माण्डेति चतुर्थकम् १ पञ्चमंस्कन्द माताच षष्ठं कात्यायनीतिच ॥ सप्तम कालरात्रिश्च महागौरीतिचाष्टमम् २ ॥ नवमं सिद्धिदात्रीच नव दुर्गाः प्रकीर्त्तिताः॥ अर्थ शैलपुत्री१ ब्रह्मचारिणी २ चन्द्रघण्टा३कूष्माण्डा ४ स्कन्दमाता ५ कात्यायनी ६ कालरात्रि ७ महागौरी ८ सिद्धिदात्री ६ ये नव दुर्गा हैं
(नवद्वार) जिसमें ९ रास्ते हों अर्थात् शरीर जिस्म, जैसे २नेत्र, आँख २ कर्ण, कान व नासिका नाकके २ छिद्र, मुंह १ लिंग १ गुदा १ ये इस शरीर में ९ रास्ते हैं
(नवबाला) युवती स्त्री,जवान औरत
(नवम) नववाँ
(नवमी) नवईं
(नवयौवना) युवती, जवान औरत
(नवरत्न) नौ प्रकारके जवाहिरात, जैसे हीरक, हीरा१ पद्मराग, पन्ना२ नीलमणि, नीलम ३ वैडूर्य लहसुनियां ४ पुष्पराग,पुखराज, ५ गोमेद ६ मुक्ता, मोती ७ माणिक ८ प्रवाल, मूंगा ६ ये नौरत्न हैं। या महाराज विक्रमादित्यके यहाँ जो नौपंडित रहते थे उनके नाम यह हैं धन्वन्तरि १ क्षपणक २ अमरसिंह ३ शङ्कु ४ वेताल भट्ट ५ घटकर्पर ६

## श्रीमद्भागवत भाषाटीकासंयुक्त ७) रु० पु०

इस ग्रन्थके उत्तम होने में कदापि सन्देह नहीं है–इसका भाषा तिलक व्रजबोली में बहुतही प्याराहै आशय प्रत्येक श्लोकों का है क्यों न हो इस के तिलककार महात्मा व्रजवासी अक्षदजीशास्त्री हैं–यह तिलक ऐसा सरलहै कि इसके द्वारा अल्प संस्कृतज्ञ पुरुषोंका पूरा कार्य निकल सक्ताहै–संस्कृत पाठकभी इससे श्लोकोंका पूरा आशय समझ सक्ते हैं इसबार यह ग्रन्थ टैपके अक्षरों में उम्दा कागज सफेद चिकना में छापागया है और विशेष विद्वान् शास्त्रियों के द्वारा शुद्ध कराया गयाहै जिससे बम्बईकी छपीहुई पुस्तकसे किसी काम में न्यून नहीं है उम्दातसवीर भी प्रत्येक स्कन्धमें युक्तहैं–आशा है कि इस अमूल्य रत्नके लेने में महाशयलोग विलम्ब न करेंगे ॥

## इश्तिहार सरित्सागर भाषा ३) रु० पु०

हिन्दी भाषा के परमहितैषी भार्गववंशावतंस मुंशीनवलकिशोर (सी, आई, ई) ने विद्वानों के मुखसे इस कथा सरित्सागर नाम ग्रन्थरत्नकी प्रशंसा तथा सदुपदेश भरी अत्यन्त मनोहर कथाओं को सुनकर अपनी मातृभाषा हिन्दी का गौरव बढाने के लिये हमलोगों को यथोचित धन देकर इसका अनुवाद करवाया इस अनुवादमें हमलोगोंने यथाशक्ति यह उद्योग किया है कि श्लोक के किसी शब्दका अर्थ न रहने पावे और यथासंभव भाषा का प्रबन्ध भी न बिगड़ने पावे इसमें जहाँ २ नीतिके श्लोक आगये हैं वह भी अनुवादसहित कोष्टक में लिख दिये गये हैं ॥

हमलोग आशा करते हैं कि जैसे इस ग्रन्थकी कथाओं के आशयों को लेकर संस्कृतके कवियों ने नागानन्द कादंबरी हितोपदेश मुद्राराक्षस तथा वेतालपंचविंशतिका आदि अनेक ग्रन्थ बनाये हैं इसीप्रकार इस अनुवाद को देखकर हिन्दीभाषा के सुलेखकगण भी इसकी कथाओं के आशयों को लेकर अनेक नवीन ग्रन्थ बनाके अपनी मातृभाषा के गौरव को बढावेंगे हम लोगों को यह भी दृढ़ विश्वास है कि यदि इस

आज्ञानुसार इस ग्रन्थकी छोटी छोटी कथाओं को लेकर दो चार छोटे छोटे ग्रन्थ बनवाकर पाठशालाओंके दशम नवम अष्टम तथा सप्तम आदि वर्गों के विद्यार्थियो को पढ़ाने के लिये नियत किये जायँ तो उनको विना प्रयासकेही सदुपदेशका लाभ होगा और इस समय यह ग्रन्थ विशेष शुद्धता के साथ उम्दा हरूफ़ मे छपाहुआ तैयार है ॥

मैनेजर अवध अखवार प्रेस
लखनऊ हज़रतगंज

## इश्तिहार

### शिवताण्डवस्तोत्रम्

यह स्तोत्र रावणकृत जिसको कि सभी विद्वान् पुरुष जानते हैं और अतीव सत्कार करते हैं इसकी छन्द संस्कृत में बहुतही रोचकहैं परन्तु विशेष कठिन होनेके कारण सामान्य पुरुष केवल श्लोकों को पढ़ाकरते हैं उसके अर्थको नहीं समझते कि क्या इसमें अभिप्रायहै अतएव दो तिलक किये गये हैं एक (सवैया) दूसरा (वार्त्तिक भाषा) इन दोनों तिलकों में एक २ पदका अर्थ किया गया है केवल २० सफ़ेकी किताबहै मूल्य बहुत थोड़ाहै औरइसी यंत्रालयमें मुद्रित हुई है अन्यत्र कहीं नहीं ऐसी प्रकाशित हुई कागज़ व अक्षर बहुतही उम्दा है ॥

## इश्तिहार अर्जुनगीता ।)

इस पुस्तक में अर्जुन और श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द का प्रश्नोत्तर शंका समाधान करके युक्त सम्पूर्ण वर्ण और धर्मों के लिये निरूपण किया गया है इससे अतिरिक्त श्रीवेदव्यासजी की उत्पत्ति व गरुड़ और अरुण उत्पत्ति व उनके दुष्कर कर्म्म व गजेन्द्रमोक्ष व द्रौपदी चीरहरण सविस्तर रुचिर दोहा चौपाई आदि छन्दों में वर्णन कियागया है जिसके देखनेहीसे भक्त पुरुषों को आनन्द लाभ होगा और इसके गुण को जानेंगे बहुत उ- । कागज़ व शुद्ध होकर बम्बई अक्षरों में छापी गई है मूल्य बहुत स्वल्प गयाहै ॥